श्री सद्गुरुभ्योनमः

# ॥ रत्नसमुच्चय ॥

तथा

# ॥ शमविलाश ॥

संग्रहकर्त्ता श्रीसाधुजीमहाराजके

पोत्र

उपाध्याय श्रीयुक्तिवारिधिः

## श्रीरामलालजी रुद्धिसारजीगणिः

छपायके प्रगट कर्त्ता

शिष्य पं। क्षेमचंद चि। पेमचंद चि। अमरचंद



पुस्तक मिलणेका ठिकाणा

वीकानेर वडा उपासरे पास प। क्षेमचंद मुनि.

चि। पेमचंद अमरचंद विद्याशाला

मुंबई बिचले भोईवाडे श्रीचिंतामणजीके

मंदिर मेहता पास

संवत् १९६० मिति आसो शुदी ९-सने १९०३

शांति सुधाकर प्रेस-मुंबई.

## रत्नसमुच्चय मंगलाचरणं ॥

॥ अथ श्रीजिनायनमः ॥ अथ रत्नसमुच्चय ग्रंथ प्रारंभ ॥ तत्रादौ मंगलाचरणं ॥ आदिनाथंजिनंनत्वा, धर्मशीलंचसद्गुरुं ॥ गीर्वाणींहृदयेधृत्वा, लिखामिरत्नसंचयं ॥ १ ॥ श्रेयार्थंभव्यजीवानां, तत्वामृतादिमेलनं, आवश्यकादिकृत्यं ॥ तपस्याविधिनिर्णय ॥ २ ॥ द्वादशमासपर्वाणि, पौषधंदेववंदनं ॥ स्तोत्राणिस्तवनरम्य, स्वाध्यायंगुरुवंदनं ॥ ३ ॥ इत्यादिबहुरत्नेन, धर्मरत्नसमुच्चय ॥ जातोयंकल्पकल्याणं, नित्यानंदश्रसंपदं ॥ ४ ॥

अथ ग्रंथ संग्रहकृत्संक्षेप गुरु प्रशस्ति ॥

श्रीमद्वीरजिनेंद्रतीर्थतिलक-तद्भूतसंपन्निधिः, संजज्ञेसुगुरुः सुधर्मगणभृत्तस्यान्वयेसर्वतः ॥ पुण्येचांद्रकुलेऽभवत्सुविहितेपक्षेसदाचारवान्, सेव्यशोभनधीमता सुमतिमानुद्योतनःसूरिराट् ॥ ५ ॥ आसीत्तत्पदपंकजैकमधुकृत्श्रीवर्द्धमानाभिधः, सूरिस्तस्यजिनेश्वराख्यगणभृज्जातोविनेयोत्तमः ॥ यःप्रापत्नभसिद्धिपंक्तिसरदि । १०८० । श्रीपत्तनेवादिनो, जित्वासद्विरुदंरुत्तीखरतरे त्याख्यं नृपादेर्मुखात् ॥ ६ ॥ तत्पट्टानुक्रमेश्रीमत्, सूरिःश्रीकुशलाभिधः ॥ दादाविरुदविख्यातः, पूज्यपादगुरुर्वर. ॥ ७ ॥ क्षेमकीर्त्तिउपाध्यायः, जातोसौसकलाग्रणी. ॥ शाखाविस्तारितायेन, क्षेमधाटी चिरंजयी ॥ ८ ॥ सुसाधुपदविख्यात, धर्मशीलबुधाग्रणीः ॥ पाठकानेकभव्यानां, ज्ञानक्रियाप्रपालकाः ॥ ९ ॥ तच्चरणसमालीढा, निधानकुशलाभिधः ॥ धर्ममग्नसमाविस्था, स्तुवंतिबहुमानवाः ॥ १० ॥ उपाध्यायसदाचारा, वादीनामानभंजका ॥ शास्त्रार्थेविजयंप्राप, संपदंयुक्तिवारिधिः ॥ ११ ॥ पाठकऋद्धिसारेण, कृतोयंग्रंथसग्रहः ॥ स्वपरोपकृतेसम्यग्, प्रसिद्धंप्रापितंमया ॥ १२ ॥ सुशिष्यक्षेमचद्रेण, प्रेमामरसबांधवैः ॥ श्रीसंघकृत्सहायेन, मुबय्याशोसकाकरै. ॥ १३ ॥

यत्रेमुद्रापितसम्यग्, यत्राध्यक्षेणशोधित ॥ पठक'पाठकेन्योवै, नित्यश्रेयश्रमगलं ॥ १४ ॥ श्रीविक्रमपुरेरम्ये, वृहत्खरतरेगणे ॥ वृहदोपाश्रयेस्थाने, पुस्तकेदमिलिष्यति ॥ १५ ॥

इस पुस्तकोंका सर्व रकम खरच तथा इसका लाभ शुभ हमारे पोपपुत्र शिष्य प। श्रीक्षेमचद चि। पेमचद चि। अमरचदका है हमने हमारा सर्व स्वहपासरा पुस्तक धन्नमालका मालक इन तीनोकों किया है, दूसरा किसीका दावा हजर नहीं ॥ शुभ ॥

दसक्त। उ०। श्रीरामलालगणि का खुद ॥



# ॥ रत्नसमुच्चय-रामविलास ॥

## ॥ स्वकुलप्रकाशक आचार्यपट्टावली ॥

शासननायक श्रीमहावीरस्वामी, तत्पट्टे २ श्रीसुधर्मास्वामी, तत्पट्टे श्रीजंबुस्वामी ३, तत्पट्टे ४ श्रीप्रजवस्वामी, तत्पट्टे ५ श्रीशय्यंजवसूरि॰, तत्पट्टे ६ श्रीयशोजद्रसूरि॰, तत्पट्टे ७ श्रीसजूतविजयस्वामी, तत्पट्टे ८ श्रीजद्रबाहुस्वामी, तत्पट्टे ए श्रीथूलजद्रस्वामी, तत्पट्टे १० श्रीआर्यमहागिरी, तत्पट्टे ११ लघुभ्राता आर्यसुहस्तिसूरजी जये सो वीरजगवानसें २३५ वरसे संप्रतिराजा तथा एवंतीसुकमालकू प्रतिबोधके धर्मका पहोत उद्योत किया ११, तत्पट्टे १२ श्रीसुस्थितसूरी १ क्रोम सूरिमंत्रका जाप कीया तबसे कोटिकगछ प्रसिद्ध जया, इस तरे पट्टानुपट्ट १६ में श्रीवज्रस्वामी दश पूर्वधर वमे प्रजावीक विद्यासिद्ध जये इनोंसे वज्रशाखा प्रसिद्ध जई, तेसेंइ १८ पट्टपर श्रीजिनचंद्रसूरी हुये इनोंसें चंद्रकुल प्रसिद्ध जया, इस तरे पट्टानुपाट जगवानसें ३८ में श्रीउद्योतनसूरि॰ जये सो एक तो निजशिष्य अर दुसरा साधुनके ८३ अपणे विद्यार्थी शिष्योंकों आचार्यपद दिया तबसें ८४ गछ जया, यह ८४ गछोंके आचार्य वमे प्रजावीक धर्मोद्योतक जए, इन उद्योतनसूरजीके निजपाटधारी आबूजीतीर्थ प्रगटकर्त्ता विमलमंत्री प्रतिबोधक ३ए पट्टे श्रीवर्द्धमानसूरिः जये, ४० पट्टे श्रीजिनेश्वरसूरि॰ जये सो अणहलपुरपट्टणमें दुर्लजराजाकी सजामें चैत्यवासियोंको शास्त्रार्थमें जीतकर सं ॥ विक्रमके १०८० के वर्षमें पाटणके राजाने खरतर बिरुद दिया, अतिशयपणे खर-सूर्यकी तरे ज्ञानकरके फलकलायमान । अथवा क्रियाकरके अतिशयपणे कर ज्ञानसयुक्त जिसमे खर कहीये वमे कगेर इस वास्ते खरतर बिरुद पाया,

कोटिकगछ वज्रशाखा चंद्रकुल खरतर विरुद एसें ४ भेद नवदी क्षित शिष्यकू कहणा सरू भया, इनोंके ४१ में पट्ट दिल्लीके वाद साह प्रतिबोधक जीवहिंसा छुडाणेवाले श्रीमालमहतियाण गोत्र प्रतिबोधक श्रीजिनचंद्रसूरिजी भये, फेर इनोंके पट्ट ४२ में इनोंके लघुभ्राता श्रीस्थंभणातीर्थ और नवांगवृत्ति प्रगटकर्त्ता श्रीअभयदेव सूरि भये, तत्पट्टे ४३ में अगारे हजार वागमीश्रावक प्रतिबोधक श्रीजिनवल्लभसूरि. युगप्रधान भये, तत्पट्टे ४४ में महा प्रभावीक युगप्रधान श्रीजिनदत्तसूरि भये जिनोंनें चितोड और उज्जयणी वज्रखंभसे साढीतीन कोटी विद्याम्नायकी पुस्तक निकालके साध कर बावनवीर चोसठ योगणी एक लाख तीस हजार घर राजन्य वशीयोंको तथा ब्राह्मणोंको प्रतिबोध देकर उसवाल बणाया, उस वखत तीनसें गोत्र स्थापन करा, पारख कोठारी लूणिया राखेचा सावणसुखा ढाजेड इत्यादिक, वह गोत्र नामके फेरफारसें इस वखत सातसे करीब होगये हे, वह गुरूका गुण लिख नहीं सकते, वह आज तक बडे दादाजीके नामसें सर्व जगे प्रसिद्ध हे, तत्पट्टे ४५ में मणीधारी दिल्लीके बादसाहकूं प्रतिबोधक अनेक चमत्कार दिखलाके जैनधर्मका उद्योत करणेवाले श्रीजिनचंद्रसूरिः भये जिनों का दिल्लीके भरबजारमें दाग भया बडा चमत्कार देख बादसाहादिक लोक मानने पूजणे लगे, यह दूसरे दादाजी भये, अनुक्रमे ५० में पट्टपर महाप्रभावीक कुशलसूरि जी भये, सो आचार्यपद पायके बावनवीर चोसठयोगणीकू वसकर सघमें बडे२ उपगार किये, गूजरमल बोथरेकी जिहाज व्याख्यान वांचते हुये पखीरूप उहां जाकर दरियावमें तिराई एसें परमोपकारी अंतमें फागुण अमावशकों स्वर्गवाश भये, फागुण सुदि १५ सोमवारको प्रदोष प्रथम दरशण दिया, तिसपीछे भक्तलोकोंका उपगार,

जगे२ करणे लगे इस वास्ते श्रीसंघनें अपणे आचार्यको इष्टदेव समझके सर्व नगर गाम२में चरणमूर्त्ति स्थूंभ स्थापन कर दादा जीके नामसें वंदन पूजन करणे लगे, सर्व जगे दादागुरूका जश प्रख्यात भया, प्रत्यक्ष परचा देणेवाले यह तीसरा दादाजी भये, इनोंके पाटानुपाट ६१ में श्रीजिनचंद्रसूरि भये, जिनोंने अकबर बादशाहकूं अनेक चमत्कार काजीकी टोपी तीन बकरीका बताणा इत्यादि दिखाकर अमारि उद्घोषणा फिरवाई, सर्व वेषधारियोंकी हिंदुस्थानमें रक्षा करवाई, क्रियाउद्धार कर पतितोंको टाटा गच्छकी व्यवस्था करमचंद बछावतकी वीनतीसें सर्व समयानुसार बांधी, इनोंके पट्ट ६२ में श्रीजिनसिंहसूरिः, इनोके पट्ट ६३ में श्रीजिन राजसूरिः इनोके समयमें आचार्य गच्छ सागरचंद्रसूरिसें भया, इनोके पट्ट ६४ में श्रीजिनरत्नसूरिः इनोके समय रंगविजयसूरिःसें रंगविजय गच्छ भया, इनोके पट्ट ६५ में श्रीजिनचंद्रसूरि, इनोके पट्ट ६६ में श्रीजिनसुखसूरि, तत्पट्टे ६७ में श्रीजिनभक्तिसूरजी भये, इनोके पट्ट ६८ में श्रीजिनलाभसूरजी भये, इनोके पट्ट ६९ में श्रीजिनचद्रसूरिजी भये, इनोके पट्ट ७० में श्रीजिनहर्षसूरिजी भये, इनोके पट्ट ७१ में श्रीजिनसौभाग्यसूरिजी भये, इनोके समयमे महेंद्रसूरिजीसे मण्डोवरागच्छ भया, इनोके ७२ में पट्ट श्री जिनहंससूरिजी भये, इनोके पट्ट ७३ में श्रीजिनचंद्रसूरि भये, इनोके पट्ट ७४ में श्रीजिनकीर्त्तिसूरिःजी वर्त्तमान विजयराज्यै ॥

॥ ग्रंथ संग्रहकर्त्ता कुल प्रकाशक पूज्यश्रेणी ॥

॥ दादासाहिब श्रीजिनकुशलसूरिः महाराजके शिष्य महोपाध्याय श्रीक्षेमकीर्त्तिगणि.जीने जं । यु । प्र । भ । श्रीजिनपद्मसूरिजीके वखतमें साधूलोक आचार्यमहाराजके पासमें बहोत थोड़े रहे और बहुत क्रियावंतोकों और जगे चतुः

मास करणे भेजेगये, थोडे वहोत रहेथे सो भी गोचरी थंडिल्ल भूमी चलेगयेथे उस वखत श्रीजीके पास फकत श्रीउपाध्यायजी ही वैठेथे, श्रीजीका थंडिलभूमीका हाथ धुलाणेकूं उठे, अपणे विद्यापाठकजीका एसा स्वरूप देख श्रीजीने कहा, पाठकजी आप विराजो समयका वडा अपरबलीपणा है सो गछमें साधू वहोत कम होगये सो आप मेरे हाथ धुलाणे उठे, दादासाहिवके वखत कैसे२ ज्ञानवंत क्रियावंत जगतजीव हितकारी कैसे२ पंडित विद्यमान थे, अव यह गछ किसदशाकू पोहचा है, थोडा समुदाय, जिसमें सुपात्र तो वहोतही थोडे हैं, तव उपाध्यायजीने कहा महाराज यह वृहद्गछ खरतरमें किसी वातकी कमी नही रहेगी अभी गुरुदेवकी कृपासें यती२ होजायगें, एसा कह दादासाहिवका ध्यान करते उपाश्रयसें विहार कर वस्तीके वाहिर जा वैठे, गुरुके ध्यानमें लीन भये, इतनेमें किसी राजाकी वरात व्याह करणेकु जारहीथी, साधूमुनिराजकू वैठे देख पाशमें आके वंदन नमस्कार कर गुरुके सन्मुख वैठ गये, श्रीउपाध्यायजीनें ज्ञातरशका भरा वेराग्यमई उपदेश दिया सो उन पाचसें राजपूतोंनें विवाहकी वाछा छोड दीक्षा ली, दादासाहिवनें देवशक्तीसें सवोंकों धर्मोपगरण वेष दीया, इन सवोंकों लेकर श्रीआचार्य पास आये, सूरिश्वरनें कहा, क्षेमाजी, धाडकीधाड लेआये, उपाध्यायजीने कहा तथास्तु, मेरे शंतानी क्षेमधाड नामहीसें प्रसिद्ध रहे, उस दिनसें वृहत्साखा क्षेमधाड विस्तारभावकू प्राप्त भई.

साखाकी उत्पत्ती सवत् विक्रम तेरेमेंमें लीवाणची भई, जो अव जोधपुरराज्यके आधीनमें प्रसिद्ध, साखामें वडे२ विद्वान होते चलेआये जिनोंके वनाये प्रकरण काव्य न्याय टीका वगेरह वियमान है, उस शाखा

में उपाध्याय श्रीनेममूर्त्तिजीगणिः तत् शिष्य उ। श्रीक्षेममाणिकजीगणि. तत् शिष्य। पंडित प्रवर श्रीविनयचन्द्रजिगणिः तत् शिष्य श्रीपं। प्र। लब्धिहर्षजिगणि तत् शिष्य पं। प्र। श्रीधर्मशीलजिगणिः (श्रीसाधूजी) तच्छिष्य पं। प्र। श्रीकुशलनिधानजिगणिः तच्छिष्योपाध्याय श्रीयुक्तिवारिधिः श्रीऋद्धिसारगणिजित्संगृहीत रत्नसमुच्चय ग्रंथ तथा रामविलाश तच्छिष्य पं। क्षमामोक्षाग्यमुनिः चि। पेमचंद चि। अमरचदकी तरफमें यह ग्रंथ सब जीवोंके उपगारार्थ पढणेकूं छपाया। श्रीबीकानेरमें सं। १९५९ की ज्येष्ट वदि पंचमी को जैन संस्कृत पाठशाला जैन बालकोंके पढनार्थ स्थापन करी है इसमें मदत देणेवाले धर्मज्ञ पुरुषोंके नाम बीकानेरमें दिया ॥

४१ रु। श्रीनथमलजी चांदमलजी ढढा.
११ रु। श्रीमगनमलजी मगलचदजी भावक.
११ रु। श्रीसदारामजी गोलछा.
११ रु। मानमलजी केसरीचंदजी सांड.
११ रु। श्रीचूनीलालजी गोलछा.
१० रु। श्रीराजरूपजी देवचदजी नाहटा.
७ रु। श्रीआसकरणजी बरढिया.
११ रु। श्रीबादरमलजी जसकरणजी रामपुरिया.
११ रु। श्रीसिरदारमलजी तातेड.
२५ रु। श्रीलालचंद कनीराम आन्नद मुनईवाला.
३ रु। श्रीचगराजजी नाहटा.

आगे जो विवेकी श्रावक इस पाठशालाकूं मदत देंगे तो ज्ञानका अक्षयनिधान पावेंगे, जतीलोकोंके केइयक शिष्य जैनपंडित तत्वज्ञानी बण जायगें, जैनउपदेशक वधेगें, उर जो नही पं०

हते हे इनोंकों दरतरे श्रावकलोक शिक्षा देकर पढाणेकु उद्यमवंत करणा यह काम श्रावक मातपिता उर गुरुलोकोका हे, इस नही पढणेके सबब जैनके भेषधारी उर भेषधारणीया अनेक कुकर्मोंके वश नरकके पात्र उर धर्मकू लजाते हे, क्यों की दशवैकालक सूत्रमे लिखा हे (॥ सूत्र पढम नाण तउ दया ॥ ) पहली सम्यग्ज्ञान होय तो फिर पीछै दया पाल सकता हे ॥ ज्ञानीका जन्म सुधरता हे अज्ञानीका सर्वथा नही, वाजे गृहस्थ एसा कहते हें हमारे क्याव बिगडे तो क्या उर सुधरे तो क्या, हम नतो इनोंकों गुरुकरके मानेंगे न अन्नवस्त्र देंगे, देंगेतो मानरहित कगलोंकी तरे ॥ हम पढाणेकी क्यों कोसीस करें ॥ उत्तर ॥ यह समझसें तो जैनधर्म अभावदशा चढताकुं प्राप्त होता हे, इस बुद्धिसें जैनधर्ममें प्रनमचढता केसें उद्योत करें, श्राद्धविधी विवेकविलाशादि श्रावकाचार ग्रंथोमें एसा लिखा हे धर्माचार्यके उचिताचरणमें धर्मसें भ्रष्टभये धर्माचार्यकू फेर जिनधर्ममें थिर करे तो वदला उतरे, दस वीस आदमी एकठे होकर निंद्या करणेसें बिगाडका सुधार नही होता, धर्ममें थिर करणेकी असली जड विद्यावृद्धि हे, स्वभाव कोई किसीका नही मिटा सकता यह तो निश्चे हे, तथापि कारणसें कार्य होता हे, कारण तो विद्या पढणा हे कार्य सो अछी क्रिया चोथा पाचमा छठा सातमा गुणठाणा चढणेरूप हे ॥ ग्यानी सासोसास करम करे सो नास ॥ इत्यादि वचन तीर्थंकरोंका हे सो विचारणा.

प्रश्न । हम जतियोंकों धर्माचार्य नही मानते ? ॥ उत्तर ॥ कोइ अपणे पितासे पिताभाव न रक्खे तो उसका क्या कोइ कर हे लेकिन् संसारमें वह लायकवहतो नही गिणाजाता, एश्रोसवाल श्रीमाल उसवाल पोरवालादि जैनवर्गके धर्माचार्य री हे, जतियोंमें पढते हें, धर्म सुणते हे, सामायक पोसा

पडिक्कमणा करते हे, मंदिरोंमें गायन पूजा चोपी आदि वाचते हे यह तो चलता उपगार हे, ओर जतियोंके वडेरोंनें तुमारे वडेरोंकों चिंतामणी रत्न जेसा जैनधर्म दीया हे, यह उपगार सबसें वडा हे ॥ प्रश्न ॥ एसोंकों तो हम मानते हे लेकिन् सुणाणे पढाणेवाले तो कम ओर धर्म लजाणेवाले वहोत जिनोंकों केसे माने? ॥ उत्तर ॥ सच हे, इस वातका निर्णय हमने आगे लिखा हे सो वाचो, एक श्रावकका ॥ प्रश्न ॥ जतीलोक चेला क्यों करतें हें इनोंसें यथार्थ धर्म पलता नही? ॥ उत्तर ॥ यथार्थ धर्म तो यथाख्यात चारित्रकूं कहा हे सो तो वज्रऋषभनाराच संहणन विछेद होतेइ गया, सामायक छेदोपस्थापनी यह दोय रहा, जिसमें भी उत्सर्ग ओर 'अपवाद, सो उत्सर्ग तो लुप्त, अपवादकी प्रवृत्ती, सरागसंजमी रहे, वीतरागसंजमी लुप्त, इत्यादिक कठिन मार्ग सूत्रोंमें वाचणे योग्य रहगया, आपसमें कषायकी चोकडीका वरतावा देखके मध्यस्थ हो के रहे, आरम्भत्यागकी हमेशा बुद्धि रखे पंचमकालमें वोही साधु हे, जतियोंके चेला वणाणेमें इतना फायदा हे–मिथ्यात्वकुलसें जैनकुलमें लाणा, खेती आदि गृहस्थाश्रमका पाप ज्ञानपढे वाद आपसेंही छोडदेणा, केइयक इनोंमें चोथा पाचमा छठा सातमादि गुणठाणे चढणा, श्रावगवर्गका इस भव परभव संबंधी अनेक कार्योंका सधाणा, इत्यादि लाभ परजीवकूं सच्च धर्मकी श्रद्धा कराणेवाला तीर्थंकर गोत्रकर्म बांधता हे, थोडेमें विचारणा ॥ प्रश्न–जिनोंकुं पढाया नही ओर गुरु मरे वाद गुरूके कमाये धनसें पापारम्भ करे तो वह पाप चेलेका गुरूकुं जरूर लगे या नही? उत्तर–जिस मातापितानें मरणके वखत सर्व परिग्रह वोसिराय दिया उनोंकों पाप नही, उस परिग्रहसे करे जो पापारम्भ सो करणेवालेकू लगेगा, मातापिताकुं नही, यह जैनधर्मका

मर्म है, मातापिता गुरु शुभ अनुष्ठान सिखलाते है संतान वेसा करे तो जरूर शुभफल मिलै, जूआ चोरी आदि कुविसन गुरु सिखलाते नहीं इस वास्ते करै करावै अनुमोदे उसकू पाप लगे ॥

---

# विज्ञापन.

॥ अथ वर्त्तमान आचार्योंके करणे योग्य कर्त्तव्य ॥

॥ प्रथम तो आचार्य जातिवंत रूपवंत अर विद्यावंत सुशीलही होणा चाहिये, चाहे आचार्यका शिष्य होय चाहे उक्त लक्षणवाला दुसरा कोई होवे, यह सर्व संघकी सम्मतीसेंही होणा, फेर हमेंसा शास्त्राभ्यासी होणा, वहोत प्रमादवंत नहीं होणा, देश क्षेत्र काल भाव मुजब सदा गच्छकी सारसंभालसें जैनधर्मके दीपक होणा, वेजा चलणसें यतीयोंकों हटकणा, उनोंके मन मुजब नही चलणे देणा, लांछित पुरुषकी संगत नही करणी, उभय काल प्रतिक्रमण करणा, अभरूके त्यागी होणा, सूरिमंत्रका नित्य जाप करणा, देवदर्शन अर थापनाचार्यादि पडिलेहण करणा, जती जतणीकूं शुद्ध परंपरागम वेष अर संघ तारीफ करे एसे मार्गमें प्रवर्त्ताणा, इस उपरांत जो आज्ञा न माने उसकूं गणाबही करणा, स्वार्थके वश कसूरदारका पक्षपात न करणा, अछे सुशील पंडितो की सोहबत करणी, क्षमावंत भी होणा, समय भी सोचणा, उपदेश करणमें हुसियार होणा, उपाध्याय वाचकादिपद योग्य अर पंडितकूं देणा, स्वार्थके वश मूर्ख अर अयोग्य अर बुद्धिहीन अवस्थावृद्ध कलहकारकूं न देणा, अपणे२ गच्छके अधिष्टायक क्षेत्रपाल मानभद्रादिकके साहायसें धर्मके उद्योत वास्ते मंत्र यंत्र तंत्रादिक विद्या लब्धिवलसें संघमें परोपकारी अष्ट महा प्रभावोक होणा ॥ इति ॥

॥ अथ उपाध्याय कर्त्तव्य ॥

॥ सूत्र अर्थ अनेक शास्त्रोके पढने अर पढाणेवाले होणा, वर्धमानविद्याका नित्य जाप करणा, रात्रीचोविहार नवकारसी

आदि तपके कर्त्ता, शिष्यादि वर्गकू सुविदित मार्गमें चलाणा, गच्छ के धोरी आधारभूत साक्षात् आचार्य तुल्य शुभ अनुष्ठानके कर्त्ता होणा ॥ इति ॥

॥ वर्त्तमान त्यागीसाधुओंके कर्त्तव्य ॥

॥ गुजरातादि एकही देशमें सुखार्थी होके रहणा नही, जहां पुस्तकोंके भंडार नही हे उहा पुस्तक लिखवाके भंडार करवाणा, अपणी निश्रायें हजारो रुपेके पुस्तक लिखवाके श्रावकों पास लेणा यह साधुभका धर्म नही, फकत अपणेसें बने उर नित्य पडिलेहण होय इतने मात्र पुस्तक रखणा, वाचनेकु चहीये तो ज्ञानभंडारसें लेकर पीछा देणा, जहां चोमासा करे अथवा शेषाकालमें रहणा उस क्षेत्रमें जिस२ वस्तुकी आवश्यकता होय सो उहा उपदेश दे के करवाकर उसही क्षेत्रके संघके सुप्रत करवादेणा, अथवा दुसरे क्षेत्रोंके समर्थ श्रावकोंसे करवाके भेजादेणा, गृहस्थोंसें वैयावच्च कराणी नही, व्रती योगवाइ इसकालमें इकेला विचरणा नही, जंघाबल घट जाय तो एक जगे रहणा, जती पंडितोंहींसे तो पहली ज्ञान पढे उर फेर कृतघ्नी होकर उनही की पीठी हीलणा उर निंदा करणा यह योग्य नही, धर्मके आदि रक्षक उर बीजभूत जतीही हे क्योंकी जतियोंकेही प्रतिबोधक उसवाल पोरवाल उर श्रीमालादि श्रावक हें, फेर इन जतीयोंमेंसेंही हजारों त्यागी वैरागी इस पडते समयमेंभी होतेआए हे, तपा सत्यविजयजी जिनके शतानमें बुंटेरायजी उर आत्मारामजी वगेरे भये हे, खरतर अमृतधर्मजी उपाध्यायजी क्षमाकल्याणजी इयते पूर्वपुरुष इनके संतान धर्मानंदजी राजसागरजी सुखसागरजी वगेरे भये हें उर विद्यमान समयमें मुनिराज शिवजीरामजी मोहनलालजी किरपाचंदजी भायचंदजी

वगेरे अनेक विचरते हैं सो तुम हम देखते हैं, इस वास्ते ज्ञान दर्शन चारित्र इन तीनूंकी जरू इन पुरुषोंके जतीही हे इस वास्ते जतीयोका घराणा रत्नोंकी खाण हे, खाणमें रत्न कालपाके निकलते हैं, जतीभी प्रमादी छठे गुणस्थानकमें केइयक वर्त्तते हे ओर आजकलके साधूभी केइयक प्रमादी गुणस्थानवर्त्ती हे इस वास्ते केइयक तो छांने दोष लगाते हे केइयक प्रगट, केइयक तो जतीयोंमें भाव करके पंचम गुणठाणी हे केइयक चतुर्थ गुणठाणी, इसी तरे सायुडके मुजबही शुभ भावसंयुक्त जतियोंके भाव आश्री गुणठाणा समझणा, निश्चयसम्यक्त तो साधू एक आश्री तथा जती आश्री केवलीभगवान कह सकते हे तथापि जैनधर्ममें व्यवहार शुभ बलवान हे, लोचादि कायक्लेश तपके फल मनुष्य देव आश्री सुखकी अधिकताईके हे, देखो गुणस्थानकक्रमारोहप्रकर्ण रत्नशेखरसूरि कृत ॥ कषायकी बहुलता आजकल साधूउमें ज्यादा देखणेमें आता हे, गछ्छवालोंसें आपसमें द्वेष रखते हे, खरतर तथा तपोंके भी देखणेमें आता हे, जब कषाय विद्यमान हे तो सिद्धिपद केसें सधेगा बलीहारी उनहीकी हे जिनोंनें कषायकी चोकरी त्यागी हे. किंबहुना ॥ इति ॥

॥ अब जतीलोकोंका संक्षेप कर्त्तव्य ॥

॥ जाति ब्राह्मन वणिक् राजपूत जाट वगेरे उत्तम जाती का चेला तीन च्यार वर्षकी अवस्थावाला होय सो लेणा यावत् बारे वर्ष तकका उपरात ऊमरवाला पढता नही ओर वहोत छोटा लेणेसें धाय रखणी होती हे उसकी पालणेट करणेकूं तब वहोतसे कमजात अपणी एबकूं छिपाणेकूं निंदा करतेहुये कलंक लगाते हे लेकिन् न्यायवंत तो पूर्वापर विचारे विगर मूमेंसें वात नही निकालते मूर्खोंके कहणेसें सोना पीतल नही वणता, दुष्टोंका स्वभा-

यही होता है सो गुणमें अगुण निकालते हे, भर्तृहर लिखता है-सूरवीरकुं निर्दइ कहते हे गमखाणेवालेकूं डरपोक केते हे ब्रह्मचारीकू नामर्द इत्यादि अनेक दृष्टांत हे, खैर एसे चेलेकूं मुखपाठ जैनधर्मका अवस्य कर्तव्य गुणाना नित्त फेर अक्षर वाचने सिखाणा अक्षर जमाणे बोलखा पाटी लिखाणी फेर कोश व्याकरण काव्य न्याय ज्योतिष वैद्यक बुध्यानुसार सीखाकर जीवविचारादि षट् प्रकर्ण सूत्र सिद्धांतोकी व्याख्या सिखाणी, चोलपट्टा मुहपत्ती उंघा मात्रा चेद्दर पागरणी स्वेत हमेसां रखणा, मस्तकके वाल केचीसें कतराणे या उस्तरेसें मुंडाणा, पादत्राण स्वेत वस्त्र ऊपर दियेहुये शीत उष्ण काटा वगेरे के उपसर्ग मरुधर देश आश्री पहरणे दक्षिण पूर्वमें प्रायें नही उहा एसा उपसर्ग नही देश विरुधके कारण त्याज्य हे, प्रवचनसारोध्धार ग्रंथमें कारणविशेष साधूंको पादत्राण पहरणेकी आज्ञा हे, पुस्तक लिखणा पातरे पाटी वगेरे रंगणा गूथणा तिरपणीके मोरे वणाणे माला वणाणी छोकरे पढाणा मंत्रविद्यामे कुशलाता रखणी सो भी जिनधर्मके अन्यके नही, रातकू चोविहार नवकारसी पोरसी प्रमुख यथाशक्ति तप करणा, दोनु वखत पडिक्कमणा करणा, वत्ती शक्ते सचित्त त्यागणा, राजदंडे लोकदंडे एसे रस्ते नही चलणा, कुलमर्याद लोपणा नही, चिलमचुट्टा वगेरे जैनधर्मके कायदेके वरखिलापनसा पीणेवालेकी संगत नही वेठणा, कुविसनीयोंकें संगतसे लछन लगता हे, श्रावक जो द्रव्य देवें सो सुकृतार्थ लगाणा तीर्थयात्रा चेला लेणा उनोकू खिलाणा पिलाणा पन्डतोकों रुजगार देके चेलेको पढाणा, पुस्तक लिखाणा अंत समय जीवराशी खमाय पापोंकी गर्हा सुकृतकी अनुमोदना कर सत्र वोसराके परभव साधणा धर्मोपदेश देणा ॥ इति ॥

## ॥ अथ श्रावकोंका कर्त्तव्य ॥

॥ सुजनबोधी श्रावकोंके इकीस गुण सिद्धांतोमें लिखा है, उस गुणोकूं धारणा चाहिये. ठाणांगसूत्रमें साधूउंकी प्रतिपाल क-रणेंसें श्रावकोंकू मातापिता तुल्य भगवंतनें कहा है, बालक कसूर भी करे तोभी मातापिता अपणे बालकपर अंतरंगसे कभी द्वेष नही करते हैं, इसी तरे श्रावकोंकूं साधुलोकोंसें वर्त्तणा चाहिये, भेषधारीसाधूउमें कोइ तरेकी एब दीखजावे तो एकांतमें हितशिक्षा देके छुडाणा चाहिये, नहीं माने तो बालककू धमकावे जेसें धम-काणा चाहिये, इस उपरांत सुधरते नही दीखेतो कर्मोंकी विचित्र-ता समझके एसोंकी संगत न करे, जैनधर्मकूं लजावे, एसी एब कोइ नही होय उर शरीरके परवशता अथवा देश क्षेत्र काल भाव के कारणसे अपवादमार्गमें चलते होय उर गुणवान होयतो उस गुणकी कदरदानी नारायणकृष्णकी तरे जरूर करणी, उर जिनध-र्मकू लजावे एसा होयतो उहांसें रुकसत करादेणा. जिनमंदिर उर उपासरेकी आवंद खरचकी सारसंभाल जरूर करे, विनासंभाल किये बहोतसे मंदिर उपासरोंकी तजवीजें बिगड रही हे, भंडार लोक खागये हे, वती शके इस बातका खयाल हरतरेसें करे, अ-पणा लडका लडकीयोकू संसारविद्या उर धर्मकी मजबूती कर-णेकू पडिक्कमणा चैत्यवंदनादि श्रावकाचार उर जैनन्यायशा-स्त्री अक्षर बचपणेसें सिखलाणा चाहीये देव गुरु उर वडेर अक-लवंतोंकी संगत करवाणी चहिये, बिरादरीमें सनातन कुलमरजा-दसें जो विपरीत आचारणा करे उनकी देखदेख आप न करणा, वणे जहांतक उणोंको भी रोकणा, विद्यमान अंग्रेजी इल्म लडकों-कू सिखलावे तो पहली जैन न्यायसे हुसियार कर पीछे सिखलाणा क्योंकी इस अंग्रेजी इल्मकी ज्यादा किताबोंके पढणेसें पीछे उस-

कू सत्य सनातन दयाधर्मका उपदेश लगणा मुसकिल होता है, जैनधर्मकी उन्नती पर कमर बाधणा और अंग्रेजीमें चोथे दरजे पास होकर हाल मुकाम जेपुरमे ढढा गुलाबचंदजीकों हम धन्यवाद देतें हैं इस वर्जे वेलासक पढे और पढावे, जैनधर्मके कायदेकी मजबूती और तारीफ़ जिसने समझा है वोही जाणता है और उसनकूं मुसककी खसबो कब लग सकती है, जिनोंको संसारमें अभी बहोत भवभ्रमण करणा बाकी रहा है उनोंकों जैनधर्म किसी तरे रुचता नही कोइ संका करेगा जैनधर्ममें पथ न्यारे२ है मानेभी तो कोन सच्चा और कोण झूठा ? (उत्तर) हे भव्य हमने पेस्तरही लिखा है न्याय जो जैनका सात भगरूप है उसकूं समझ और वस्तुउ पर घटातेही यथार्थ मार्ग मिल सकता है (प्रश्न) इतनी वुद्धि और परिश्रम तो करणेवाले थोडे हैं सो एसा न्याय पढके निश्चय करे सहजमें निश्चय केसें होय ? (उत्तर) जो इतना नही समझो तो जो ऋषभदेवजीसें लेकर आज दिनतक जो सनातन जैनधर्म चलता आया है वोही जैनधर्म सच्चा है बीच२ में अल्पज्ञोंने अहकारके वस मनोकल्पित फदसे एक नय पकडके अपने२ मत खडे किये है, षट्शास्त्री चौदेपूर्वधारी दशपूर्वधारी निर्युक्तीकार भगवान भद्रबाहुस्वामी उमास्वाती भाष्यकार जिनभद्रगणी क्षमाश्रमण इत्यादि पचागीकार जो समुद्र सरीषे वुद्धीके धणी उनोंने जिस वातका निश्चय किया वोही सच्चा जैनधर्म समझणा, श्रावगधर्मवालों पर बडा उपगार रत्नप्रभसूरि और दादा श्रीजिनदत्तसूरि प्रमुख आचार्योंने किया है सो केइयक पापारंभ की वातें तो इस जातीके कायदेसेंही बंध होगई है, जैसें मद्यका पीणा और मासादि अभक्ष खाणा लेकिन् आजकल कर्मके वस धीरे२ एसे उत्तम कुलमें निरवुद्धीयोंनें अधोगतीकी सडक बा-

घणे पर मुस्तेद हुये सुणनेमें आते हे, चिंतामणीरत्न समान जैन धर्म पाय के निरभाग्यकी तरे क्यों हाथसें फेकते हो पीछे पछतावा होगा थोडे दिनकी जिंदगानी हे, मदिरा पीणेमें बावन उगुण हे एसेंह मालमें देखो जैनतत्वादर्श भाषाग्रंथ, यही चीज अछी होती तो तुमारे वडेरे लाखों राजपूत इस चीजोंकों क्यों छोडते उर मुसलमीनोकों भी धर्मकायदेसें इस वातकी सकत मनाई हे इत्यादि, किंबहुना॥ जैनपाठशालाउं स्थापन करणी पढनेवालोंको अन्न वस्त्रादिसे सत्कार करणा चाहियै, जैनकोममे संप नही हे इसका मूल कारण विद्यारहितपणा है, पंडित तो दुस्मन भी अछा होता है मूर्ख हितकारी भी कामका नही, विद्यावान सब काम विचारकेही करता है मूर्खके विनाकारण द्वेष उर अहंकारीपणा होता हे बाकी तो कवियोंनें कहा हे– दुहा॥ सज्जन जाके सो नही, दुस्मन नही पचास॥ जणनी जणके क्या किया, भार मरी नव मास ॥ १ ॥ श्रावक जितनी चीज अपणे उपभोगमे लेना हे सो सब उतम चीजका दान करता हे एक स्त्री वर्जके उस करके जन्मातरमें लक्ष्मीकी एश्वर्यता भोग कर संसारका पार पुन्यानुबंधी पुन्यसें पाता हे मुक्तिपंथ जाते हुये जीवकू पुन्य वोलावरूप हे, अन्न वस्त्र उपधी सज्या पात्रादिक साधुउंकों देवे, देवके निमत्त अष्टद्रव्य गहणे वस्त्र अनेक प्रकारकी पूजाउंसें दान करे, ग्यानके वास्ते पुस्तक पूठा वगेरे ऊजमणें दान करे, साधर्मी तथा जैनपंडितोकूं नगदद्रव्य वस्त्र भोजनादिक यथायोग्य दान करै, तीर्थंकर भगवान भी संवत्सरी दान देते हे, दानधर्म मुख्य हे भगवतीजीमें ग्रहस्थका अभंगद्वार कहा हे, भगवतीसूत्रमें तीन गुरु कहे हे सिल्पगुरु १ जो कारीगरी सिखलावे सो, कलागुरु २ जो लिखणा पढणादि ७२ कला सिखलावे सो, धर्मगुरु

३ सामायक पडिक्कमणा नवतत्वादिक धर्मका उपदेश दे के मुक्ति पंथ बतलावे सो, इन तीनोंकी श्रावक यथायोग्य भक्ती करे ॥ अब चउभगी लिखते हैं ॥ सम्यगज्ञानवत देसेंविराधक । १ । कष्टरूप क्रिया करणेवाला देशआराधक । २ । ज्ञान और क्रियारहित सर्वविराधक । ३ । ज्ञान और सतक्रियावंत सर्वआराधक । ४ । ॥ इति पात्रगुरु निर्णय ॥ विशेष श्रावकोंके करणे योग्य कर्त्तव्य देखणा होय तो हमारा छपाया श्रावक व्यवहारालंकार देखो ॥

॥ अथ मदिरके पूजारीयोंके कर्त्तव्य ॥

मारवाडमें प्रायें जैनमंदिर भोजगही पूजते हैं उनोंमें इस वखत प्रायें मिथ्यात्वी बहोत सम्यक्ती बहोतही कम हे, गुजरातमें जो भोजक जैनमदिर पूजते हैं सो सब जैन हे जिनोंकों अन्य देशमें गधर्व कहते हैं (प्रश्न) पूर्वोक्त भोजकोंने जैनधर्म कबसें छोडा हे? (उत्तर) पहले श्रीऋषभदेवजीनें भोगवश स्थापन करके अपणे कुलके प्रोहित बनाये, पीछे भरतजीनें ब्राह्मणवंश स्थापन करा, राजा सूर्ययशनें भोगवशीयोंकों पूज्य जाण जिनमदिरोंकी सारसभाल सौंपी लेकिन जिनमदिरका चढापा मदिरके दृष्टपर धेरायाजाताथा जैनधर्मी होणेसें बलिदान भोगवशी नही खातेथे वो सब पंखी जानवर खायाकरते, इनोकों अनेक तरेसें पर्व महोछवे पर द्रव्य वस्त्र भोजनादिकसें राजा और प्रजा सब सत्कार करतेथे वो सब नवमें दशमे भगवानके अतरमे गिरगयाधर्मी होगये बाद कभी कोइ जैन कभी मिथ्यात्वी एसे होते चले आये, जब २४ से वर्ष पहले उसीयामें जैनधर्म फेला तब राजाके पुरोहित राजपूतोंके सग भोगवशी फेर जैनधर्मी होगये तब राजा उपलदेव पमार वगेरेनें भक्ती और बहुमानता के सग जिनमदिरका पूजारीपणा नाधर्मी ब्राह्मण जाण सुप्रत कीयागया, जिसके बाद विक्रम

संवत् बारेसेमें रामानुज माधवाचारी वगेरोंने विष्णु संप्रदाय निकाली, उसही जमानेमें अनेक राजन्यवंशीयोंको दादा दत्तसूरजीने लाखों उसवाल फेर बणायें, तब राजवीयोंने गुरुसें अरज की इस दयाधर्मके प्रज्ञावसें निर्दयीपणा हम लोकोंमें होगा नही राज्य तो सदा थिर रहणा नही आगे हम लोकोंका अहवाल क्या होगा, गुरुने कहा जो जिनमंदिरोंकी नक्ती उर जतीगुरुकी सेवा अन्नक्ष त्यागादिक हमारा धरायाहुवा जैनधर्ममें जहांतक चलोगे तहां तक पाटका मालक राजा उर सर्व थाटका मालक तुमलोक रहोगे तथास्तु वरदान एसाइ नया, राजाउने अपणे नाई स्वजनवर्गी उसवालोंकूं प्रधान हाकम सेनापती आदि सर्वस्व अधिकार यथायोग्य सुप्रत किया, तवसें २२ सौ रनवासोंमें उसवालोंका राज्याधिकार वणा तवसें उसवालोंने महरवानी रखके विष्णुमंदिर शिवालयादिकोका पूजारीपणा नी नोजकोंकों सौंपा वह नोगवंशी फेर पीछे धारेश मिथ्यात्वी वणवेठे, विद्याहीनता होणेसें सब तरे की हीणता होगई आखिरकों लोक ब्राह्मण नोजकोंकों कर्म कर करके मानणे लगे पूज्यनाव उठगया, जो कनी नोजकलोक एसा समझते होंगे की हम तो अवलमेंही शैव वैष्णव थे ( उत्तर ) यह समझकी नूल है हम पहली लिखदिया है जैनधर्मकी वहुलायतमें प्रजा जैन रही, वोधोंके अमल वोद्ध, शाख्यादिकोंके अमलमें सांख्य, इत्यादि वातें तवारीकोंसें नी पाईजाती है लेकिन् जैनधर्म उर मिथ्याधर्म दोनों अनादि कालका है इतना नोजकोंकों जरूर समझणा चाहिये जो तुमलोक सदा मिथ्याधर्मी होते तो राजा उपलदेव पमारादिक परमजैन तुमारा लागा उर वहुमान उसवंश पर कनी नही लगाते, मिथ्याधर्मीयोका जोर उसमाल जैनोपर कब लग सकताथा इतनेमेंही समझणा, पीछेसें

विष्णुमंदिरोकी पूजा ओर राजा वगेरोकी देखादेख संग दोष लगा, उसवालोंनें तिथ नहीं करी वध गया, इस तरेही बहोतसें उसवंशी भी खुसामदीसे दुसरा धर्म धारलिया तुमको क्या कह सकतेथे, खैर इस वातोंसें हमारे कुछ मतलब नहीं मती जैसी गती हे लेकिन अब हम आगे लिखतें हें उस पर अमल करणा तुमारा फरज हे, लोकोक कहणावट भी हे " जिसकी खावे वाजरी जिसकी भरणी हाजरी " उसमें हरज करणेसें निमकहराम कहलाता हे ॥ अतरगच्छकीसें जिनमंदिरमे झाडू देणा, वरतन मलणा, अगलूहणा धोके साफ रखणा, वस्त्रोंकी शुद्धी अगकी शुद्धी विगर जिनमूर्त्तीका स्पर्श नही करणा, पूजा एसी साफ करणी सो आसपास मैल जरा भी नही रहणे देणा, दीपक जलाणेंमें ढकणा वगेरे देकर जीवरक्षा करणी, जल शुद्ध छाणणे आदि पुष्पके जीवजंतु देखणे आदि पूजाकी सामग्री वहोतही विवेकसें रखणा, देवद्रव्यकी चोरी नही करणी, हुकमें हरकत नालणा नही, देव ओर गुरूकी सेवा करणेसें तुम्हें सेवगपद मिला हे, जो भावसें करोगे तो जन्म सुधरेगा अगर कर्मोंके वश जो श्रद्धा नही आवे तो जिसकी व दोलत रोटी आदि लक्ष्मों रुपे पाते हो मरणे परणे मंदिर श्रीपूज्य उपासरे के जरीये तुमें लक्ष्मों रुपे श्रावक देते हें वो सव देवगुरूका प्रताप समझ इन दोनोंकी सेवा तन मनसें वजाया करो ॥ अलंबिस्तरेण ॥

ऊपर छ उपदेश मेंने लिखे हे कोइ कठोर सवज लिखा होय तो माफी मागताहूं सरलभावसें लिखा हे द्वेषसें नही ॥

इस ग्रंथके छापणेमे काना मात्रा ज्यादा या कम जो रह गया होय सो सुधारके वाचे या गुरूमें शुद्ध करालेवें में मनशुद्धिसें सर्व सघसें क्षमा मागताहूं सज्जन तो सदा गुणग्राहीही होते

हैं, उनोंका मैं सदा आन्नार मानताहूं ॥ यतः ॥ तथाविक्रियते ग्रंथ, संतियद्यपिडुर्जना ॥ नहिदस्युन्नयाल्लोको, दैन्यवानिहवर्त्तते ॥ ॥ १ ॥ अर्थ—ग्रंथ संग्रह तोन्नी करताहूं यद्यपि डुरजन बहोत हे चोरोके डरसें लोक कंगाल नही बण बेठते तेसे १ मेनें अपनें हाथसे लिखरकर मुंबइ न्नेजकर शिष्यवर्गोके कहणेसे इसमें संग्रह मैंने अनेक ग्रंथोसे किया हे, बहोत चीजें पं । प्र । श्रीअवीरचंदजीमुनि.से लीहे, पुस्तक यह बहोतही रत्नरूप संचय हे. ऋषन्नदेवजीका आदिअक्षर। र। महावीरस्वामीका। म। इन दोनोंसे बणा जो। राम। उनोके मध्यवर्त्ती सब न्नगवंतोके गुणोका विलास इसवास्ते इस ग्रंथका रत्नसमुच्चय तथा रामविलास यथार्थ नाम हे॥

॥ परम मंगल श्रीदादाजीके काव्य सवईया ॥

दाशानुदाशाइवसर्वदेवा, यदीयपादाब्जतलेलुठंति ॥ मरुस्थलीकल्पतरुःसजीया, जुगप्रधानोजिनदत्तसूरिः ॥ १ ॥ चिंतामणिः कल्पतरुर्वराको, कुर्वन्तिन्नव्याःकिमुकामगव्या ॥ प्रसीदतःश्रीजिनदत्तसूरेः, सर्वेपदाहस्तिपदेप्रविष्टाः ॥ २ ॥ नोयोगीनचयोगिनी, न्नधराधीशस्यनोशाकिनी ॥ नोवेताल पिशाचराक्षसगणाः, नोरोगशोगोन्नयं नोमारीनचविग्रहः, प्रन्नृतयः प्रीत्यामणत्पुच्चके ॥ यस्तेश्रीजिनदत्तसूरि, गुरवोनामाक्षरध्यायति ॥ ३ ॥ ॥ अथ सवईया ॥ बावन वीर किये अपणे वश, चौसठ योगण पाय लगाई ॥ डाइण साइण व्यंतर खेचर, न्नूतप्रेत पिशाच पुलाई ॥ बीज तडक कडक्क न्नटक, अटक रहै जु खटक न काई ॥ कहे अमसीह लषै कुण लीह, दीयै जिनदत्तकी एक डुहाई ॥ १ ॥ इति॥ राजै थुंन्न गौरठौर, एसो देव नही और ॥ दादौ दादौ नामसे, जगत्र जश गायो हे ॥ आपणेंही न्नाव आय, पूजै लख लोक पाय ॥ प्यासनकू रानमाहि, पाणी आन पायो हे ॥ वाट घाट शत्रु हाट,

हाट पुर पाटणमें ॥ देह गेह नेहमें, कुशल वरतायो हे ॥ धर्मसीह ध्यान धरे, सेवका कुशल करे, साचों श्रीजिनकुशलसूरि, नाम युं कहायो हे ॥ १ ॥ कुशल अग उछरग, कुशल वणिजै व्यापारै, कुशल देव देहरे, कुशल घन राजदुवारे ॥ पुन्य पसाये कुशल कुशल श्रीसंघ जणीजे, वाहण आवे कुशल कुशल घर२ गाईजे ॥ जिनचंद्र सूरि पुट्ट पट्टधर नाम मत्र आरति टलै, श्रीजिनकुशल सूरि पाय पूजता नव निधान लक्ष्मी मिले ॥ १ ॥ कुशल वर्त्तो ससार कुशल सज्जन घर चाहै, कुशले मङ्गल माल लच्छि घर कुशले आवै ॥ कुशलै घन वरसत कुशल घन धन्नरुयन्नो, कुशलै घोम्ना पट्ट कुशल पहरीय सुवन्नो ॥ एरमो नाम सदगुरुतणो कुशलै जग रलियामणो, भट्टारक श्रीजिनकुशल सूरि नाम ग्रहणे करी घर२ होय वधामणों ॥ १ ॥



# रत्नसमुच्चयग्रंथस्यानुक्रमणिका.

॥ अथ स्तोत्र संग्रह आदौ सप्त स्मरणानि ॥



॥ अथ फुटकर चैत्यवदन ॥

॥ अथ सर्व तपस्या विधि ॥



॥ अथ द्वादशमास पर्वाधिकार स्वरूप ॥

॥ तपस्याविधि स्तवन संग्रह ॥

॥ अथ लावणया सग्रह ३४ घन १० ॥

---

॥ श्रीजिनाय नमः ॥ श्रीसद्गुरुभ्यो नमः ॥

# ॥ रत्नसमुच्चय ॥



## ॥ मंगलाचरण ॥



ॐकारं बिंदुसंयुक्तं । नित्य ध्यायंति योगिनः ॥
कामदं मोक्षदं चैव । ॐकाराय नमोनमः ॥ १ ॥

## ॥ कवित ॥

ॐकार उदार अगम्म अपार । संसारमें सार पदारथनांमी ॥
सिद्धि समृद्धि सरूप अनूप । भयो सबही सिर न्रूप सुधामी ॥
मंत्रमें यंत्रमे ग्रंथके पंथमें । जाकुं कियो धुर अतरजांमी ॥
पंचही इष्ट वसे परमेष्ट । सदा भ्रमसी करे ताहि सलामी ॥ १ ॥
नमो निसदिस नमायके सीस । जपो जगदीश सही सुखदाता ॥
जाकी जगतमें कीरति जागत । भागतहे सब ईत असाता ॥
इंद नरिंद दिणिंद फुणिंद । नमाएहें वृंद आनंद विधाता ॥
धोरी धरम्मको धीर धराधर । ध्यान धरे भ्रमसी गुण ध्याता ॥२॥

## ॥ अथ गुरुमहिमा नमस्कार ॥

महिमा जिणकी महिमें१ । जिनदीनो महा इक ग्यान नगीनो ॥
दूर भग्यो भ्रम सो तम देखत । पूर जग्यो परकास नगीनो ॥
देतहि देतहि दूनो वधै । अरु खायोहि खूटत नाहि खजीनो ॥
एसो पसाय कियो गुरुराय । तिणें भ्रमसो पदपकज लीनो ॥१॥

अज्ञानतिमिरान्धानां । ज्ञानाञ्जनशलाकया ॥
नेत्रमुन्मीलितं येन । तस्मै श्रीगुरुवे नमः ॥ १ ॥

॥ श्रीसरस्वत्यै नम ॥ श्रीसारदायै नम ॥

सरस्वती महाभागे । वर दे कामरूपिणी ॥
विश्वरूपी विसालाक्षी । दे विद्या परमेश्वरी ॥ १ ॥
सरस्वती मया दृष्टा । वीणा पुस्तक धारिणी ॥
हस वाहन संयुक्ता । विद्या दान वरप्रदा ॥ २ ॥

॥ दीर्घाक्षरें सरस्वती नमस्कार ॥

सिद्धारूपी साची देवा सारे जीको नीकी सेवा ।
रागे आए लागे पाए जागे मोटी माईहे ॥
चगी रगी वीणा वागे रागे सारे रागे गावे ।
हावे भावे सोभा पावे ग्याता जाकू गाईहे ॥
हसी केसी चाली चाले पूजी वंदी पीडा टाले ।
लीलासेती लाले पाले सुद्धी बुद्धी दाईहे ॥
सोहे वानी नीकी वानी जाकुं ग्यानी प्राणी जाणी ।
एसी माता शाता दानी धर्मसीहें घ्याईहे ॥ १ ॥

॥ स्वर वर्ण ॥

अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ ऌ ॡ ए ऐ ओ औ अं अः

॥ व्यजन वर्ण ॥

क ख ग घ ङ । च छ ज झ ञ । ट ठ ड ढ ण । त थ द ध न । प फ ब भ म । य र ल व । श ष स ह । क्ष । ज्ञ ॥ क का कि की कु कू के कै को कौ कं कः ॥ कृ गृ तृ दृ पृ नृ वृ मृ शृ सृ हृ ॥ क्य ख्य ग्य घ्य च्य छ्य ज्य ट्य ठ्य ड्य ण्य त्य द्य ध्य न्य प्य भ्य म्य य्य ल्य श्य ष्य स्य ह्य क्ष्य ॥ क्र ग्र घ्र ज्र त्र द्र प्र ब्र भ्र म्र श्र स्र ह्र ॥ क्व ग्व ण्व त्व द्व न्व म्व स्त्व श्व ष्व स्व ॥ क्न ग्न घ्न त्न प्न म्न श्न ष्न ष्ण स्न क्ष्ण ॥ क्म ग्म घ्म च्म ण्म त्म न्म श्म ष्म स्म ह्म द्म । र्क र्ख र्ग र्घ ॥ क्क ख्क ग्ग ग्घ ङ्ग । च्च च्छ ज्ज ज्झ ञ्ज

कोऽर्थ पुत्रेण जातेन । यो न विद्वान् न भक्तिमान् ॥ १० ॥
उपदेशो हि मूर्खाणा । प्रकोपाय न शांतये ॥
पय पानभूजगाना । केवलं विषवर्द्धनं ॥ ११ ॥
मातृवत्परदाराश्च । परद्रव्याणि लोष्टवत् ॥
आत्मवत्सर्वभूतानि । विद्यते धर्मबुद्धय: ॥ १२ ॥

॥ अथ सन्धिसूत्र ॥

॥ सिद्धोवर्ण समाम्नाय· तत्र चतुर्द्दशादौस्वरा· दशसमाना-तेषाद्वाद्वावन्योऽन्यस्यसवर्णो पूर्वोह्रस्व परोदीर्घ· स्वरोवर्णः वर्जो· नामी एकारादीनिसंध्यक्षराणि कादीनिव्यजनानि तेवर्गापचपच वर्गाणाप्रथमद्वितियौ शषसश्चघोषा घोषवंतोऽन्ये अनुनासिका ङ· ञणनमा अनतस्था· यरलवा ऊष्माण शषसहाः अ इतिविसर्ज्ज· नीय क इतिजिह्वामूलीय· प इत्युपध्मानीय अ इत्यनुस्वार पूर्व· परयोरर्थोपलब्धौपदम् अस्वरव्यजन परंवर्णनयेत् अनतिक्रमयन् विश्लेषयेत् लोकोपचारात्ग्रहणसिद्धि इतिसंधोसूत्रतः प्रथमश्चरण· समाप्त ॥

॥ हितोपदेशः ॥

ॐ अर्हतोभगवतइंद्रमहिता । सिद्धाश्च सिद्धिस्थिता ॥
आचार्या जिनशासनोन्नतिकरा । पूज्या उपाध्यायका ॥
श्रीसिद्धांतसुपाठका मुनिवरा । रत्नत्रयाराधका ॥
पंचेते परमेष्ठिन प्रतिदिनं। कुर्वंतु वो मगल ॥ १ ॥

अर्थ –(एते पंचपरमेष्ठिन प्रतिदिनं व युष्माकं मंगलंकुर्वंतु) यहजो पचपरमेष्टिपदहै सो हमेसा तुमभव्यजीवोंकू मगलकरो के· सेकहे पंचपरमेष्ठि (अर्हतोभगवतइंद्रमहिता) प्रथम परमेष्टि श्री अरिहंतदेव आठकर्मरूप अंतरंगवैरियोकों हणे सो अरिहत कहीजै फेर श्री अरिहंत केसेंहे, केवलज्ञान केवलदर्शन संयुक्तहै फेर अरि· हंतमाहाराज केसेहै भगवंतहै भगशब्दके अनेकार्थ कोषमें चौदे

अर्थहे ॥ सूर्य १ ज्ञान २ महात्म ३ यश ४ वैराग्य ५ मुक्ति ६ रूप ७ वीर्य ८ प्रयत्न ९ इच्छा १० श्री लक्ष्मी ११ धर्म १२ ऐश्वर्य १३ योनि १४ इन चवदे अर्थमेंसें दो अर्थकूं वर्जकर बाकी १२ अर्थ अरिहंत जगवंतमेंहे एकतो सूर्य १ दुसरी योनि २ यह दो टालके फेर श्री अरिहंत जगवंत केसेंकहे (इंद्रमहिता) चोसठ इन्द्रोंसें पूजनीक बारेगुणोंसें बिराजमानहे सो बारे गुण एसेहें प्रथमतो अरिहंतमें अद्भुत रूप होताहे रोग जर पसीना जर मेलरहित बज्रा खसबोदार सरीर होताहे १ सासोश्वासमें कमलके फूल जेसी खसबो होतीहे २ लोही जर मास गऊके दुध जेसा स्वेत होताहे ३ आहार नीहारकी विधि अदस्य होतीहे अर्थात् चर्म चक्षुवालेकों दिखाई नहीं देता ४ यह च्यार अतिशयगुण जन्मसेही होताहे जर बाकीके आठगुण केवलज्ञान उत्पन्न जये बाद होताहे अशोकवृक्ष १ जगवानके सरीरसें बारेगुणा ऊचा होताहे जिसकी छाया वेठनेसें रोगसोकादिक दूर होताहे १ सुरपुष्पवृष्टिः देवतोके समूह गोडे पर्यंत पंचरंगेफूलोंकी वरसात करे आकाससे गिरते सीधे गिरे । वीट नीचा रहे पाखडी ऊपर रहे २ । ( दिव्यध्वनि ) एक योजन तक देवता मनुष्य तिर्यंच सब जीव अपणी२ जापामें यथावस्थित समझे एसा उनोंकों मालम देवेके जगवान हमारी बोलीमेंही उपदेश दे रहेहें सोही वात सिद्धातोंमें कहाजीहे ॥ गाथा ॥ एगाइंगिराणेगे । सदेहदेहियंसमंछित्ता ॥ तिहुअणमणुसासंता । अरिहताईतिमेसरण १ । ३ ॥ श्रामर ४ जगवानके दोनों तरफ इन्द्र चम्मर ढोलता रहे ४ ॥ आसनश्च ५ जगवतके वेठणेकूं इंद्रादिक देव रचित फटिकरत्नका सिंहासण रहे ५ ॥ जामंडलं ६ जगवानके पिठाडी भामंडल रहे जिस्सें जव्यजीव जगवानके तरफ देखनके जगवंतके च्यारमुख च्यारुंदिसामें दीखाइदेवे भगवान पूर्वदिशामें मुख ... जर तीन दिसामें जगवंतकी प्र-

७ श्रीसुपार्श्वनाथजी　　८ श्रीचंद्रप्रभूजी
९ श्रीसुविधनाथजी　　१० श्रीशीतलनाथजी
११ श्रीश्रेयांसजी　　१२ श्रीवासुपूज्यजी
१३ श्रीविमलनाथजी　　१४ श्रीअनंतनाथजी
१५ श्रीधर्मनाथजी　　१६ श्रीशांतिनाथजी
१७ श्रीकुंथुनाथजी　　१८ श्रीअरनाथजी
१९ श्रीमल्लिनाथजी　　२० श्रीमुनिसुव्रतस्वामीजी
२१ श्रीनमिनाथजी　　२२ श्रीनेमनाथजी
२३ श्रीपार्श्वनाथजी　　२४ श्रीमहावीरस्वामीजी

अनागतचोवीसी ॥

१ श्रीपद्मनाभजी　　२ श्रीसूरदेवजी
३ श्रीसुपार्श्वजी　　४ श्रीस्वयंप्रभुजी
५ श्रीसर्व्वानुभूतिजी　　६ श्रीदेवश्रुतजी
७ श्रीउदयप्रभुजी　　८ श्रीपेढालजी
९ श्रीपोट्टिलप्रभूजी　　१० श्रीशतकीर्त्तिदेवजी
११ श्रीसूव्रतनाथजी　　१२ श्रीअममनाथजी
१३ श्रीनिष्कषायदेवजी　　१४ श्रीनिष्पुलाकदेवजी
१५ श्रीनिर्ममनाथजी　　१६ श्रीचित्रगुप्तनाथजी
१७ श्रीसमाधिनाथजी　　१८ श्रीसंवरनाथजी
१९ श्रीयसोधरजी　　२० श्रीविजयनाथजी
२१ श्रीमल्लिप्रभूजी　　२२ श्रीदेवप्रभूजी
२३ श्रीअनन्तप्रभूजी　　२४ श्रीभद्रकरजी

॥ वीसविहरमाननामानि ॥

१ श्रीसिमधरजी　　२ श्रीयुगमंधरजी
३ श्रीबाहूजी　　४ श्रीसुबाहूजी
५ श्रीसुजातजी　　६ श्रीस्वयंप्रभूजी

७ श्रीऋषभाननजी — ८ श्रीअनन्तवीर्यजी
९ श्रीसूरप्रभूजी — १० श्रीविमलजी
११ श्रीवज्रधरजी — १२ श्रीचंद्राननजी
१३ श्रीचंद्रवाहूजी — १४ श्रीभुजंगजी
१५ श्रीनेमप्रभूजी — १६ श्रीईश्वरजी
१७ श्रीवयरसेनजी — १८ श्रीमहाभद्रजी
१९ श्रीदेवयशजी — २० श्रीअजितवीर्यजी,

॥ च्यारसाश्वतातीर्थंकरनाम ॥

१ श्रीऋषभाननजी — २ श्रीचंद्राननजी
३ श्रीवारिषेणजी — ४ श्रीवर्धमानजी

एते चत्वारनाम्ना जिना साश्वतैव भवंति ॥

॥ अथ सोले सतीनाम ॥

१ श्रीब्राह्मीजी — २ चंदनबालाजी
३ श्रीराजीमतीजी — ४ श्रीद्रोपदीजी
५ श्रीकौशल्याजी — ६ श्रीमृगावतीजी
७ श्रीसुलसाजी — ८ श्रीसीताजी
९ श्रीसुभद्राजी — १० श्रीशिवाजी
११ श्रीकुंतीजी — १२ श्रीशीलवतीजी
१३ श्रीदवदंतीजी — १४ श्रीपुष्पचूलाजी
१५ श्रीप्रभावतीजी — १६ श्रीपद्मावतीजी

इत्यादि वडी२ सतियोंकों त्रिकाल२ वंदना ॥

॥ ॐ परमेष्टिने नमः ॥

॥ अथवा ॥

## ॥ श्रीश्रावकस्य विधिसयुक्त देवसिराइ ॥

# ॥ प्रतिक्रमणादि सूत्रम् ॥

॥ तत्र प्रथम ॥

## ॥ प्राभातिक सामायिक विधिप्रारंभः ॥



### ॥ अथ नवकारमंत्र ॥

॥ णमो अरिहंताणं ॥ १ ॥ णमो सिद्धाणं ॥ २ ॥ णमो आयरियाणं ॥३॥ णमो उवज्झायाणं ॥ ४ ॥ णमो लोए सव्वसाहूणं ॥ ५ ॥ एसो पंच णमुक्कारो ॥ ६ ॥ सव्वपावप्पणासणो ॥ ॥ ७ ॥ मंगलाणं च सव्वेसिं ॥ ८ ॥ पढमं हवइ मंगलं ॥ ९ ॥ इति ॥ १ ॥ यह नवकार तीन वेर गुण कें थापनाजीकी थापना करे, तव तेरे वोल चिंतवे, सो कहते हें ॥

### ॥ अथ थापनाचार्यजीकी तेरे पडिलेहणा ॥

॥ शुद्ध स्वरूप धारु ॥ १ ॥ ज्ञान ॥ १ ॥ दर्शन ॥ २ ॥ चारित्र ॥ ३ ॥ सहित सद्दहणा शुद्धि ॥ १ ॥ प्ररूपणा शुद्धि ॥ ॥ २ ॥ दर्शन शुद्धि ॥ ३ ॥ सहित पाच आचार पालुं ॥ १ ॥ पलावुं ॥ २ ॥ अनुमोडुं ॥ ३ ॥ मनोगुप्ति ॥ १ ॥ वचन गुप्ति ॥ ॥ २ ॥ कायगुप्ति ॥ आदरुं ॥ ३ ॥ एवं तेरे वोल श्रीधर्मरत्नप्रकरणसूत्रवृत्तिमें कहे हें ॥ इति ॥ २ ॥

॥ पीछें गुरुजीके सामने अथवा थापनाचार्यजीके सामने खडा हो कें तीन खमासमण देवे, सो लिखते हें ॥

### ॥ अथ खमासमण ॥

इच्छामि खमासमणो वंदिउं जावणिज्जाए निसीहिआए मत्थएण वंदामि ॥ इति ॥ ३ ॥

॥ अथ सुगुरुने शाता सुखपृछा ॥

॥ इच्छकार भगवन् सुहराइ, सुहदेवसी, सुख तप शरीर निरा ाध सुखसंयम यात्रा निर्वहोगेजी? स्वामी शाता छेजी? इति ॥ । ४ ॥ एम गुरुने कही नमस्कार करे, तेवारें गुरु कहे दे- वगुरु प्रसाद ॥

॥ पीछे नीचें बैठकें जिमणा हाथ नीचा करकें अभुठि उमि कहे पीछे खमासमण देकें इच्छाकारेण संदिस्सह भगवन् सामायिक लेवा मुहपत्ती पडिलेहुं? गुरु कहे, पडिलेह. पीछें इच्छ कही दूजी खमासमण देई मुहपत्ती पडिलेहे ॥

॥ अथ मुहपत्ती पडिलेहणके पच्चीस बोल लिखते हैं ॥

सूत्र, अर्थ साचो सद्दहुं ॥ १ ॥ सम्यक्त्व मोहनी ॥ २ ॥ मिथ्यात्व मोहनी ॥३॥ मिश्र मोहनी ॥४॥ परिहरुं. यह चार बोल मुहपत्ती खोलती विरीयां कहणां ॥

॥ कामराग ॥ १ ॥ स्नेहराग ॥ २ ॥ दृष्टिराग ॥ ३ ॥ परिहरु ॥ यह सात बोल प्रथम कहीजें ॥

॥ सुगुरु ॥ १ ॥ सुदेव ॥ २ ॥ सुधर्म ॥ ३ ॥ आदरुं ॥ ॥ कुगुरु ॥ १ ॥ कुदेव ॥ २ ॥ कुधर्म ॥ ३ ॥ परिहरु ॥ ज्ञान ॥ १ ॥ दर्शन ॥ २ ॥ चारित्र ॥ ३ ॥ आदरुं ॥ यह नव पडिले- हण डावे हाथे करीयें ॥

॥ ज्ञानविराधना ॥ १ ॥ दर्शनविराधना ॥ २ ॥ चारित्र- विराधना ॥ ३ ॥ परिहरुं ॥ मनोगुप्ति ॥ १ ॥ वचनगुप्ति ॥ २ ॥ कायगुप्ति ॥ ३ ॥ आदरुं ॥ मनोदंड ॥ १ ॥ वचनदंड ॥ २ ॥ काय- दंड ॥ ३ ॥ परिहरुं ॥ यह नव पडिलेहण जिमणे हाथसें करणी ॥ यह पच्चीश बोल मुहपत्तीके जानने ॥

॥ अब अंगकी पच्चीश पडिलेहण लिखते हैं ॥

॥ कृष्णलेश्या ॥ १ ॥ नीललेश्या ॥ २ ॥ कापोतलेश्या ॥ ३ ॥ ए तीन डावा मस्तकें परिहरुं ॥

॥ ऋद्धिगारव ॥ १ ॥ रसगारव ॥ २ ॥ शाता गारव ॥३॥ ए तीनुं मुखें परिहरुं ॥

॥ मायाशल्य ॥ १ ॥ नियाणाशल्य ॥ २ ॥ मिछादंसणं-शल्य ॥ ३ ॥ ए तीन हीये परिहरुं ॥

॥ क्रोध ॥१॥ मान ॥ २ ॥ ए दोय जिमणे खंन्ने परिहरुं॥

॥ माया ॥ १ ॥ लोज्ज ॥२॥ ए दोय मावे खन्ने परिहरुं ॥

॥ हास्य ॥ १ ॥ रति ॥ २ ॥ अरति ॥ ३ ॥ ए तीन मावे हाथे परिहरु ॥

॥ जय ॥ १ ॥ शोक ॥ २ ॥ दुगंबा ॥ ३ ॥ ए तीन जिमणे हाथे परिहरु ॥

पृथ्वीकाय ॥ १ ॥ अप्पकाय ॥ २ ॥ तेऊकाय ॥ ३ ॥ ए तीन मावे पगे परिहरुं ॥

॥ वाउकाय ॥ १ ॥ वनस्पतिकाय ॥ २ ॥ त्रसकाय ॥३॥ ए तीन जिमणे पगे परिहरुं॥ इति मुहपत्ति पमिलेहणा संपूर्ण॥५॥

॥ पीछें खमा होय कें इछामि खमासमणका पाठ कहे कें इछाकारेण संदिस्सह जगवन् ॥ सामायिक सदिस्सावुं ? गुरु कहे संदिस्सावेह ॥ पीछे इछ कहे कें फेर खमासमण दे कें इछा० ॥ ज० ॥ सामायिक ठाउं ? गुरु कहे ठाएह ॥

॥ पीछे इछं कही खमासमण देइ थोमो जुकी तीन नवकार गणी इछाकारेण सदिस्सह जगवन् पसाउ करी सामायिक दंमक उच्चरावोजी ॥ गुरु कहे उच्चरावेमो ॥ पीछे करेमि जंते सामाइयं इत्यादि सामायिक सूत्र तीन वार उच्चरे ॥

॥ अथ सामायिकनु पच्चख्खाण ॥

॥ करेमि जंते सामाइयं, सावज्जं जोगं पच्चख्खामि॥ जाव नियमं पज्जुवासामि ॥ दुविहं तिविहेणं मणेणं वायाए काएणं,

न करेमि, न कारवेमि, तस्स भंते पडिक्कमामि निंदामि गरिहामि अप्पाणं वोसिरामि ॥ इति ॥ ६ ॥

॥ पीछे खमासमण देके इच्छाकारेण संदिस्सह भगवन् इरियावहियं पडिक्कमामि॥ गुरु कहे पडिक्कमह. पीछें इच्छं कही ॥ इच्छामि पडिक्कमिउं इरियावहियाएइत्यादि पाठ कहे, सो लिखते हैं॥

॥ अथ इरियावहियं ॥

॥ इच्छाकारेण संदिस्सह भगवन् ॥ इरियावहियं पडिक्कमामि ॥ इच्छं इच्छामि पडिक्कमिउं ॥ १ ॥ इरियावहियाए विराहणाए ॥ २ ॥ गमणागमणे ॥ ३ ॥ पाणक्कमणे बीयक्कमणे हरियक्कमणे ॥ उसा उत्तिंग पणग दग मट्टी मक्कडा संताणा संकमणे ॥ ४ ॥ जे मे जीवा विराहिया ॥ ५ ॥ एगिंदिया बेइंदिया तेइंदिया चउरिंदिया पंचिंदिया ॥ ६ ॥ अभिहया वत्तिया लेसिया संघाइया संघट्टिया परियाविया ॥ किलामिया उद्दविया ठाणाउ ठाणं संकामिया जीवियाउ ववरोविया ॥ तस्समिच्छामि दुक्कडं ॥ ७ ॥ इति ॥

॥ अथ तस्स उत्तरी ॥

॥ तस्स उत्तरीकरणेणं ॥ पायच्छित्त करणेणं ॥ विसोहीकरणेणं ॥ विसल्लीकरणेणं ॥ पावाणं कम्माणं ॥ णिग्घायणठाए ॥ ठामि काउस्सग्गं ॥ ८ ॥

॥ अथ अन्नत्थ उससिएणं ॥

॥ अन्नत्थ उससिएणं नीससिएणं खासिएण छीएणं जंभाइएणं उड्डुएण वायनिसग्गेणं भमलिए पित्तमुछाए ॥ १ ॥ सुहुमेहिं अंगसंचालेहिं ॥ सुहुमेहिं खेलसंचालेहिं ॥ सुहुमेहिं दिट्ठिसंचालेहिं ॥२॥ एवमाइएहि आगारेहि ॥ अभग्गो अविराहिउ ॥ हुज्ज मे काउस्सग्गो ॥ ३ ॥ जाव अरिहंताण भगवताणं नमुक्कारेण न पारेमि ॥ ४ ॥ तावकाय ठाणेणं मोणेणं झाणेणं अप्पाणं वोसिरामि ॥ ५ ॥ इति ॥ ए ॥ इहा चार [illegible] एक लोगस्सको

झगराणं, सयं संबुद्धाणं ॥ २ ॥ पुरिसुत्तमाणं, पुरिससीहाणं, पुरिसवरपुन्डरीआण, पुरिसवरगंधहत्थीण ॥ ३ ॥ लोगुत्तमाण, लोगनाहाणं, लोगहिआण, लोगपईवाण, लोगपज्जोअगराण ॥ ४ ॥ अन्नयदयाण, चक्खुदयाणं ॥ मग्गदयाणं, सरणदयाणं, बोहिदयाणं ॥ ५ ॥ धम्मदयाणं, धम्मदेसियाण ॥ धम्मनायगाण, धम्मसारहीणं, धम्मवरचाउरंतचक्कवट्टीणं ॥ ६ ॥ अप्पडिहय वरनाण दंसण धराण, विअट्ट छउमाण ॥७॥ जिणाणं जावयाण, तिन्नाणं तारयाण, बुद्धाण बोहयाण, मुत्ताणं मोअगाण ॥ ८ ॥ सव्वन्नूणं सव्वदरिसिण, सिव मयल मरुअ मणंत मक्खय मव्वाबाह मपुणरावित्ति ॥ सिद्धि गइ नामधेयं ॥ ठाण संपत्ताणं, नमो जिणाणं, जिअ भयाणं ॥ ९ ॥ जेअ अईआ सिद्धा ॥ जेअ भविस्संति णागए काले ॥ संपइअवट्टमाणा ॥ सव्वे तिविहेण वंदामि ॥ १३ ॥

॥ अथ जावंति चेइआइ ॥

॥ जावंति चेइआइ ॥ उड्ढेअ अहेअ तिरिअ लोएअ ॥ सव्वाई ताइ वंदे ॥ इहसंतो तत्थ संताइ ॥ १ ॥ इति ॥ १४ ॥

॥ अथ जावंत केवि साहू ॥

॥ भगवन् जावंत केवि साहू ॥ भरहेरवय महाविदेहे अ ॥ सव्वेसिं तेसिं पणओ ॥ तिविहेण तिदंड विरयाणं ॥१॥ इति ॥१५॥

॥ अथ परमेष्ठिनमस्कार ॥

॥ नमोऽर्हत्सिद्धाचार्योपाध्याय सर्व साधुभ्य ॥

॥ अथ उपसर्गहरस्तवन ॥

॥ उवसग्गहरं पासं ॥ पासं वंदामि कम्मघणमुक्कं ॥ विसहरविसनिन्नासं ॥ मंगलकल्लाणआवास ॥ १ ॥ विसहरफुलिंगमंतं ॥ कंठे धारेइ जो सया मणुओ ॥ तस्स गहरोगमारी ॥ दुट्ठ जरा जंति उवसामं ॥ २ ॥ चिट्ठउ दूरे मंतो ॥ तुज्झ पणामो वि बहुफलो होइ ॥ नरतिरिएसुवि जीवा ॥ पावंति न दुक्ख दोहग्गं ॥

॥३ ॥ तुह सम्मत्ते लद्धे ॥ चिंतामणि कप्पपायवग्रहिए ॥ पावंति अविग्घेणं ॥ जीवा अयरामरं ठाणं ॥ ४ ॥ इअ संथुत्त महायस ॥ भत्तिप्भरनिप्भरेण हिअएण, ॥ ता देव दिज्ज बोहि ॥ भवे भवे पासजिणचंद ॥ ५ ॥ इति ॥ १६ ॥

॥ अथ जयवीअराय ॥

॥ जय वीअराय जगगुरू ॥ होउ ममं तुह पभावउ भयवं॥ भवनिव्वेउ मग्गा, णुसारिआ इठ्ठ फलसिद्धी ॥ १ ॥ लोगविरुद्धच्चा उ ॥ गुरुजणपूआ परत्थकरणं च ॥ सुहगुरुजोगोतव्वय, ण सेवणा आभव मखंडा ॥ २ ॥ १७ ॥

॥ इत्यादि जयवीयराय पर्यंत चैत्यवंदन करे ॥ पीछै खमासमण दे कें इच्छा० ॥ भ० ॥ कुसुमिणदुसुमिण राई पायछित विसोहणत्थं काउस्सग्ग करुं ? गुरु कहे करेह पीछै इच्छं कह कर कुसुमिण दुसुमिण राई पायछित विसोहणत्थं करेमि काउस्सग्गं ॥ अन्नत्थ ऊससिएणं ॥ इत्यादि पाठ कहे कें सोले नवकार अथवा चार लोगस्सका चंदेसु निम्मलयरा पर्यंत चिंतन कर कें काउस्सग्ग करे ॥ पीछें णमो अरिहंताणं कह कर काउस्सग्ग पारीकें मुखसें एक लोगस्सका पाठ प्रगट कहे, जो रात्रिमें गुण संबंधि मोटको दूषण लागो होवे तो काउस्सग्गमांहे ॥ सागरवरगंभीरा ॥ पर्यंत चिंतवे ॥ इति संप्रदाय ॥

॥ अथ पडिक्कमणा ठायवेका अवसर हुवा ॥ जब खमासमण देइ श्रीआचार्यजी मिश्र कहि कें वांदियें ॥ १ ॥ खमासमण देइ श्रीउपाध्यायजी मिश्र कहिके वांदिये ॥ २ ॥ खमासमण देइ जंगम युगप्रधान वर्त्तमान भट्टारक श्रीपूज्यजीका नाम ले कें वांदीयें ॥ ३ ॥ खमासमण देइ कें सर्व साधुजीकु वांदियें ॥ ४ ॥ इस तरे चार खमासमणसें पडिक्कमणा ठावी गोमालीयें बेठ कें मस्तक नमाय कर दोनु हा[illegible] मुहम्हे दे कर ॥ सवस्सवि

॥ इत्यादि पाठ कहे. परंतु इच्छाकारेणसंदिस्सह इच्छं इस माफक न कहे ॥

॥ अथ सवस्सवि ॥

॥ सवस्सवि देवसिअ दुचिंतिअ दुप्भासिय दुच्चिठिअ इच्छा कारेण संदिस्सह भगवन् इच्छं० ॥ तस्स मिच्छामि दुक्कम ॥ इति ॥ १ष ॥ सवेरका देवसिके ठिकाने राइय ऐसा पाठ कहे ॥

॥ पीछे नमुत्थुण कह कें खमा होय कें ॥ करेमि भंते सा माइयं सावद्य जोग पच्चक्कामि ॥ इत्यादिक पाठ कहे ॥ पीछें इ च्छामि काउस्सग्ग जो मे राइउं० ॥ यह पाठ कहे ॥ सो लिखतें हैं ॥

॥ अथ इच्छामिठामि ॥

॥ इच्छामि ठामि काउस्सग्ग ॥ जो मे देवसिउ अइआरो क उ ॥ काइउ वाइउ माणसिउ ॥ उस्सुत्तो उम्मग्गो अकप्पो ॥ अक रणिज्जो ॥ दुज्झाउ ॥ दुविच्चिंतिउ अणायारो ॥ अणिछिअव्वो ॥ अ सावगपाउग्गो ॥ नाणे तह दंसणे चरित्ताचरित्ते ॥ सुए सामाइए ॥ तिन्ह गुत्तीणं ॥ चउन्ह कसायाणं ॥ पंचन्हमणुव्वयाण ॥ तिन्हं गु णव्वयाण ॥ चउन्हं सिक्कावयाणं ॥ वारसविहस्स सावगधम्मस्स ॥ जं खंमिअं जं विराहिअ ॥ तस्स मिच्छा मि दुक्कम ॥ इति ॥ इ हा देवसियके ठिकाने राइय कहेना ॥ इति ॥ १ए ॥

॥ पीछे तस्सउत्तरी० ॥ अन्नत्थ ऊससिएणं कह कर चारित्रशु द्धि निमित्त चार नवकार अथवा एक लोगस्सका काउस्सग्ग करी पारि कें दर्शन शुद्धि निमित्ते प्रगट लोगस्स कही सवलोए अरिहंत चेइआण ॥ करेमि काउस्सग्ग वंदण वत्तिआए ॥ इत्यादि कहना सो लिखते है ॥

॥ अथ वदणवत्तिआए ॥

॥ वदणवत्तिआए, पूअण वत्तिआए ॥ सक्कार वत्तिआए, स म्माण वत्तिआए ॥ बोहिलाभ वत्तिआए ॥ निरुवसग्ग वत्तिआए

॥ १ ॥ सद्धाए मेहाए धीईए ॥ धारणाए अणुप्पेहाए ॥ वढमाणी ए ठामि काउस्सग्गं ॥ २ ॥ इति ॥ २० ॥

पीछें अन्नत्थ० कही चार नवकार अथवा एक लोगस्सका काउस्सग्ग करकें पारकें ज्ञानाचार शुद्धि निमित्त पुरकरवरदी० ॥ सुयस्स जगवउ करेमि काउस्सग्गं ॥ इत्यादि पाठ कहे, सो लिखते है ॥

॥ अथ पुरकरवरदी ॥

॥ पुरकरवरदीवड्ढे, धायइसंमे अ जंबुदीवेअ ॥ जरहे रवय विदेहे, धम्माइगरे नमंसामि ॥ १ ॥ तमतिमिरपमलविद्द, सणस्स सुरगणनरिंदमहिअस्स ॥ सीमाधरस्स वंदे, पप्फोमिअ मोहजाल स्स ॥ २ ॥ जाई जरामरण सोगपणासणस्स, कल्लाण पुरकलवि सालसुहावहस्स ॥ को देवदाणव नरिंदगणच्चिअस्स, धम्मस्स सार मुवलप्र करे पमायं ॥ ३ ॥ सिद्धेनो पयउ णमो जिणमए, नंदी सया संजमे ॥ देव नाग सुवन्न किन्नर गण, स्सप्रूअ जावच्चिए ॥ लोगो जड पइठिउ जगमिणं, तेलुक्कमच्चा सुरं ॥ धम्मो वढउ सा सउ विजयउ, धम्मुत्तरं वढउ ॥ ४ ॥ इति ॥ २१ ॥ सुअस्स ज गवउ करेमि काउस्सग्गं वंदणवत्तिआए० ॥ ए पाठ पूर्ण कह कर अन्नत्थूससिएणं कह कें आठ नवकार अथवा दो लोगस्सका काउ स्सग्ग करे. काउस्सग्गके माहे आजुणा चार प्रहर चिंतवे. सो आ गें लिखेंगे. पीछे सिद्धाणं बुद्धाणंका पाठ कहे, सो लिखते हैं ॥

॥ अथ सिद्धाणं बुद्धाणं ॥

॥ सिद्धाणं बुद्धाणं, पारगयाणं परंपरगयाणं ॥ लोअग्ग मु- वगयाणं, नमो सया सबसिद्धाणं ॥ १ ॥ जो देवाणवि देवो, जं देवा पंजली नमं संति ॥ त देव देव महिअं, सिरसा वंदे महावी रं ॥ २ ॥ इक्कोवि नमुक्कारो, जिणवरवसहस्स वद्धमाणस्स ॥ सं सारसागराउ, तारेइ नरं व नारिं वा ॥ ३ ॥ उज्जिंत सेलसिहरे,

॥ इत्यादि पाठ कहे. परंतु इच्छाकारेणसदिस्सह इछं इस माफक न कहे ॥

॥ अथ सव्वस्सवि ॥

॥ सव्वस्सवि देवसिअ दुच्चिंतिअ दुब्भासिय दुच्चिठिअ इच्छा कारेण सदिस्सह भगवन् इछं० ॥ तस्स मिच्छामि दुक्कम ॥ इति ॥ १८ ॥ सवेरका देवसिके ठिकाने राइयं ऐसा पाठ कहे ॥

॥ पीछे नमुत्थुण कह कें खमा होय कें ॥ करेमि भंते सा माइयं सावद्य जोग पच्चरकामि ॥ इत्यादिक पाठ कहे ॥ पीछें इ च्छामि काउस्सग्ग जो मे राइउ० ॥ यह पाठ कहे ॥ सो लिखतें हैं ॥

॥ अथ इच्छामिठामि ॥

॥ इच्छामि ठामि काउस्सग्गं ॥ जो मे देवसिउ अइआरो क उ ॥ काइउ वाइउ माणसिउ ॥ उस्सुत्तो उम्मग्गो अकप्पो ॥ अक रणिज्जो ॥ दुज्झाउ ॥ दुव्विचितिउ अणायारो ॥ अणिच्छिअव्वो ॥ अ सावगपाउग्गो ॥ नाणे तह दसणे चरित्ताचरित्ते ॥ सुए सामाइए ॥ तिन्ह गुत्तीणं ॥ चउन्ह कसायाण ॥ पचन्हमणुव्वयाणं ॥ तिन्हं गु णव्वयाण ॥ चउन्ह सिरकावयाणं ॥ वारसवियस्स सावगधम्मस्स ॥ जं खंम्डिअं ज विराहिअ ॥ तस्स मिच्छा मि दुक्कम ॥ इति ॥ इ हा देवसियके ठिकानें राइय कहेना ॥ इति ॥ १९ ॥

॥ पीछे तस्सउत्तरी० ॥ अन्नत्थ ऊससिएणं कह कर चारित्रशु द्दि निमित्त चार नवकार अथवा एक लोगस्सका काउस्सग्ग करी पारि कें दर्शन शुद्दि निमित्ते प्रगट लोगस्स कही सव्वलोए अरिहंत चेइआणं ॥ करेमि काउस्सग्ग वदण वत्तिआए ॥ इत्यादि कहना सो लिखते है ॥

॥ अथ वदणवत्तिआए ॥

॥ वंदणवत्तिआए, पूअण वत्तिआए ॥ सक्कार वत्तिआए, स म्माण वत्तिआए ॥ बोहिलाभ वत्तिआए ॥ निरुवसग्ग वत्तिआए

॥ १ ॥ सद्धाए मेहाए धीईए ॥ धारणाए अणुप्पेहाए ॥ वढमाणी ए ठामि काउस्सग्गं ॥ २ ॥ इति ॥ २० ॥

पीछें अन्नत्थ० कही चार नवकार अथवा एक लोगस्सका काउस्सग्ग करकें पारकें ज्ञानाचार शुद्धि निमित्त पुक्खरवरदी० ॥ सुयस्स नगवउ करेमि काउस्सग्गं ॥ इत्यादि पाठ कहे, सो लिखते है ॥

॥ अथ पुक्खरवरदी ॥

॥ पुक्खरवरदीवढे, धायइसंमे अ जंबुदीवेअ ॥ नरहे रवय विदेहे, धम्माइगरे नमंसामि ॥ १ ॥ तमतिमिरपमलविद्धं, सणस्स सुरगणनरिंदमहिअस्स ॥ सीमाधरस्स वंदे, पप्फोमिअ मोहजाल स्स ॥ २ ॥ जाई जरामरण सोगपणासणस्स, कल्लाण पुक्खलवि सालसुहावहस्स ॥ को देवदाणव नरिंदगणच्चिअस्स, धम्मस्स सार मुवलप्न करे पमायं ॥ ३ ॥ सिद्धेनो पयउ णमो जिणमए, नंदी सया संजमे ॥ देवं नाग सुवन्न किन्नर गण, स्सप्नूअ नावच्चिए ॥ लोगो जड पइछिउ जगमिणं, तेलुक्कमच्चा सुर ॥ धम्मो वढउ सा सउ विजयउ, धम्मुत्तरं वढउ ॥ ४ ॥ इति ॥ २१ ॥ सुअस्स न गवउ करेमि काउस्सग्गं वंदणवत्तिआए० ॥ ए पाठ पूर्ण कह कर अन्नत्थूससिएण कह कें आठ नवकार अथवा दो लोगस्सका काउ स्सग्ग करे. काउस्सग्गके माहे आजुणा चार प्रहर चितवे. सो आ गें लिखेंगे. पीछे सिद्धाणं बुद्धाणंका पाठ कहे, सो लिखते हैं ॥

॥ अथ सिद्धाणं बुद्धाणं ॥

॥ सिद्धाण बुद्धाण, पारगयाणं परंपरगयाणं ॥ लोअग्ग मु- वगयाणं, नमो सया सवसिद्धाण ॥ १ ॥ जो देवाणवि देवो, जं देवा पंजली नमं संति ॥ तं देव देव महिअं, सिरसा वंदे महावी रं ॥ २ ॥ इक्कोवि नमुक्कारो, जिणवरवसहस्स वद्धमाणस्स ॥ सं सारसागराउ, तारेइ नरं [illegible] वा ॥ ३ ॥ उज्जिन [illegible]

दिक्का नाणं निसीहिआ जस्स ॥ तं धम्मचक्कवट्टिं, अरिठनेमिं न मंसामि ॥ ४ ॥ चत्तारि अठ दस दो, यवंदिया जिणवरा चउवीसं ॥ परमठ निठिअठा, सिद्धा सिद्धिं मम दिसंतु ॥ ५ ॥ इति ॥२७॥

॥ अथ वेयावच्चगराण ॥

॥ वेयावच्चगराण संतिगराणं ॥ सम्मद्दिठि समाहिगराणं ॥ इति ॥ करेमि काउस्सग्गं ॥ अन्नत्थ० ॥ इति ॥ २३ ॥

॥ पीछे संम्मासा प्रमार्जन पूर्वक वैठ कें तीसरे आवस्सग सूत्र वांदणां निमितें मुहपत्ती पम्लेिहुं ? गुरु कहे पम्लेिह ॥ मुहपत्ती पम्लेिहे. पीछे वांदणा दें तिनका विधि कहते है ॥

॥ अवग्रहके बाहिर उन्ना हुआ आधा नीचा नम कर इच्छामि खमासमणो वंदिउं जावणिज्जाए निसीहिआए अणुजाणह मे मिउग्गह इतना पाठ कह कर नूमि प्रमार्जन करता हुआ निसीहि कह कें कछुक अवग्रहमें प्रवेश कर कें संम्मासा प्रमार्जन कर कें उकरू वेठ के डावे हाथमें मुहपत्ती ले कें डावे कानसें ले कें जिमणा कान पर्यंत निलाड पूंजी, मुहपत्ती आगें रख कें तिसके मध्य नागमें गुरुचरणकी कल्पना कर कें ॥ अहो कायं इत्यादि आवर्त्त कर कें कछुक नीचा नम कर मस्तकें अंजलि कर कें गुरु सन्मुख दृष्टि स्थापन कर कें ॥ खमणिज्जो ने किलामो ॥ इत्यादि पाठ कहे. पीछे फेर ॥ जत्ता ने ॥ इत्यादि आवर्तन कर कें खमा होकें पीछें पगसें नूमि पूंजता हूआ अवग्रहसें बाहिर निकलकें स्वस्थान पर आवे तहा आवस्सियाए ॥ इत्यादि पाठ सर्व कहे, सो लिखते है ॥

॥ अथ सुगुरुवांदणां ॥

॥ इच्छामि खमासमणो वंदिउं, जावणिज्जाए [
॥ अणुजाणह मे मिउग्गहं निसीहि ॥ अहो
खमणिज्जो ने किलामो ॥ अप्पकिलंताणं उह

